रखकर अधरोंके लिए प्रवाल (मूँगे), बिंब फल, बंधूक पुष्प, पल्लव तथा मीठे पदार्थोंसे उपमा देनेकी प्रथा है[1]। मुखके भीतरी अवयवोंमें दाँतोंमें श्वेतता, अधोभागकी लालिमा और अत्यन्त दीप्ति वर्णनीय गुण माने गये हैं[2]। इसके सिवा दाँतोंका बत्तीस होना भी सौभाग्यका लक्षण माना जाता है। इन गुणोंके लिए मुक्ता, माणिक्य, नारंगी, दाड़िम-कुन्दकली और ताराओंसे उपमा देते हैं[3]। सामुद्रिक लक्षणोंके अनुसार कुन्दकलीके समान दाँत स्त्रियोंको पति-सुखके दाता माने गये हैं[4]। दाँतोंका संबंध हँसीसे है। शायद इसीलिए हास्यमें भी इन गुणोंका होना आवश्यक समझा गया है। इसके लिए ज्योत्स्ना, चन्द्रमा, फूल, अमृतके फेन और कैरवकी उपमाएँ प्रसिद्ध हैं। जीभकी उपमा अञ्चल दोला आदिसे देते हैं[5]। जीभकी अपेक्षा वाणीका वर्णन करना ही कवियोंमें अधिक प्रसिद्ध है। गोवर्धनने वाणीमें दो गुण वर्णनीय बताये हैं: माधुर्य और स्पष्टता (अ० शे० पृ० ४९)। इसके लिए उपमान हैं: हंसावली, शुक, किन्नर, वेणु, वीणा, कोकिल और मीठी चीजें[3]। कंठके लिए गोवर्धनने दीर्घता और त्रिरेखता ये दो गुण बताये हैं (अ० शे० पृ० ४९)। इसका उपमान कंबु (शंख) और कपोत हैं। ग्रीवा और कंठके उपमान एक ही हैं। वराहने कंबुके समान ग्रीवाको सुखका कारण माना है। वराहने कोकिल और हंसके समान वाणीको अनल्पसुखका कारण कहा है (७०–७) और ग्रीवाके लिए भी 'ग्रीवा च कंबुनिचितार्थसुखानि धत्ते'[7] (७०–७) कहा है।

यह आश्चर्यकी बात है कि कवि लोग जहाँ मुखमण्डलपर तिलका भी वर्णन करना नहीं छोड़ते वहाँ वे कानको एकदम भूल गये हैं। कानका वर्णन कवियोंने जहाँ किया है वहाँ स्वतंत्र बुद्धिसे, रूढ़िके पालनार्थ नहीं।

**कंठ और कटिका मध्यवर्ती भाग**—इस प्रदेशके निम्नलिखित अंग विशेष रूपसे वर्णनीय समझे गये हैं: बाहु, हाथ, अंगुलियाँ, नख, वक्षःस्थल, नाभि, त्रिवली, रोमाली, पृष्ठ और कटि। उदरका कोई स्वतंत्र वर्णन नहीं मिलता, जहाँ मिलता है वहाँ कटि या मध्यभागके अर्थमें उसका प्रयोग रूढ़ हो गया है। गोवर्धनके मतसे भुजमें मृदुता और समता; हाथमें मृदुता, शीतलता और ललाई; स्तनोंमें अग्रभागकी श्यामता और नाभिगामिता; ये वर्णनीय गुण हैं।

---

१ अ० शे० १३-७। २ गोवर्धन। ३ अलंकारशेखर १३-८। ४ बृ० सं० ७०। ६। ५ अलंकारशेखर १३-१५। ६-७ अलंकारशेखर १३-८।

इन गुणोंके अनुरूप कवियोंमें इन अंगोंके लिए कई उपमान परम्परासे प्रचलित हैं। भुजाओंके लिए विस ( कमल )-लता मृणाल-नाल और विद्युद्वल्ली, तथा हाथोंके लिए पद्म, पल्लव और विद्रुमकी उपमाएँ प्रसिद्ध हैं। सामुद्रिक लक्षणोंमें हाथकी अँगुलियोंकी कृशताको सौभाग्यका लक्षण बताया गया है[१]। इसीलिए इनकी उपमा कभी कभी मूँगोंकी टहनियोंसे दी गई है[२]। हथेलीका न बहुत ऊँचा और न बहुत नीचा होना अखण्ड सौभाग्यका कारण है[३]। नखोंके लिए कभी चन्द्रकला, कभी कुंदकी कली और कभी कभी ( जैसा कि कवि-कल्पलता-कारने संग्रह किया है ) पल्लव भी उपमानके रूपमें प्रयुक्त हुए हैं[४]। वराहने इन अङ्गोंमें इन गुणोंका होना अखण्ड सौभाग्यका लक्षण माना है।

स्त्रीका वक्षोदेश प्राचीन और मध्ययुगके कवियोंका विशेष रुचिकर अङ्ग रहा है। जैसा कि ऊपर बताया गया है, इस अङ्गका औन्नत्य, श्यामाग्रता, विस्तृति, दृढ़ता, पाण्डुता आदि गुण काव्यशास्त्रियोंके वर्णनीय माने गये हैं। वराहने भी वर्तुलाकृत, घन, अविषम और कठिन उरस्योंको प्रशस्त कहा है (बृ०सं० ७०-६)। इन गुणोंके लिए कवियोंमें ये उपमान रूढ़ हैं; पूगफल ( सुपारी ), कमल कमलकोरक, बिल्व ( बेल ), ताल, गुच्छ, हाथीका कुम्भ, पहाड़, घड़ा, शिव, चक्रवाक, सौवीर, जम्बीर, बीजपूर, समुद्र, छोलङ्ग आदि[५]। सामुद्रिक शास्त्रके अनुसार स्त्रियोंकी दक्षिणावर्त नाभि प्रशस्त मानी गई है। इस गुणको अभिव्यक्त करनेके लिए कवियोंमें निम्नलिखित उपमान प्रसिद्ध हैं: रसातल, आवर्त, ह्रद, कूप, नंद आदि[६]। कभी कभी रक्तपुष्प और विवर या पुष्करिणीके कमलके साथ भी उसकी उपमा दी गई है[७]। नाभिके ऊपरसे जो हल्की रोम-राजि ऊपर उठी होती है वह भी कवियोंका बहुत प्रिय विषय रहा है। गोवर्धनने उसमें मृदुता, श्यामता, सूक्ष्मता और नाभिगामिता: इन गुणोंको वर्णनीय कहा है। नाभिके निचले भागको वलि कहते हैं। तीन वलियोंका होना सौभाग्यका लक्षण माना गया है[८]। इसीलिए इसकी उपमाके लिए नदी, उसकी तरंगें, सोपान, निश्रेणी आदि उपमाएँ कवियोंमें प्रसिद्ध हैं। पीठका वर्णन प्रायः

---

१ अलंकारशेखर १३-९ और बृहत्संहिता स्त्रीलक्षणाध्याय। २ कविकल्पलता। ३ बृहत्संहिता ७० अध्याय। ४-५ अलंकारशेखर पृ०४९। ६ अलंकारशेखर १३,१०-११। बृहत्संहिता ७०-४। ७ कविकल्पलता १३। ८ बृहत्संहिता ७०।

कवियोंमें प्रसिद्ध नहीं है, साधारणतः स्त्रीके अग्रभागके सौन्दर्यका वर्णन ही प्रसिद्ध है, पर अवस्थाविशेषमें (जैसे मानके समय मुँह फिराकर बैठी हुई अवस्थामें) पीठकी उपमा कञ्चन-पट्टिकासे दी जाती है। कटिका क्षीण वर्णन ही प्रशस्त माना गया है, इसकी पराकाष्ठा दिखानेके लिए कभी कभी कविगण उसका वर्णन शून्य रूपमें करते हैं। साधारणतः निम्नलिखित उपमाएँ कटिके लिए प्रसिद्ध हैं : सुईकी नोंक, शून्य, अणु, वेदी, सिंहकी कटि और मुष्टिग्राह्यता[1]।

**कटिका अधोभाग**—इस प्रदेशमें जघन, नितंब, उरु, चरण, अँगूठा, नख, नूपुरध्वनि, गमन आदि वर्णनीय विषय हैं। गोवर्धनने जंघामें कान्ति, वृत्तानुपूर्वता, नातिदीर्घता, अत्यन्त मंदता और शीतलता : ये वर्णनीय गुण बताये हैं। वराहने कहा है कि जिस कुमारीके चरण स्निग्ध, उन्नत, आगेको पतले, और लाल नाखूनवाले हों; सम, उपचित, सुन्दर और गुप्त गुल्फ-समन्वित हों; उँगलियाँ सटी हुई तथा चरणतल कमलकी कान्तिवाला हो; उसके साथ विवाह करनेवाले पुरुषको राज्य-प्राप्ति होती है। फिर, जिस कन्याकी जाँघें रोमरहित और शिराहीन हों; दोनों जानु सम हों; घुटनोंकी संधिया ऊबड़-खाबड़ न हों; उरु-देश घन और हाथीकी सूँडके समान हों; गुह्य देश विपुल और अश्वत्थ-पत्रके समान हों; श्रोणी, ललाट और उरु कछुएकी पीठकी भाँति बीचमें ऊँचे और दोनों ओर ढालू हों; मणिबंध गूढ़ तथा नितंब विस्तीर्ण और मांसल हो; तो कन्या श्रीयुक्त होती है[2]। इन गुणोंको लक्ष्य करके कवि जघनकी उपमा पुलिनसे; नितंबकी उपमा पीढ़ा, प्रस्तर, पृथ्वी, पहाड़, चक्र आदिसे; उरुकी उपमा हाथीकी सूँड़, कदलीस्तंभ और करभसे; चरणोंकी उपमा पल्लव, कमल, स्थल-पद्म और प्रबालसे और अँगूठेके नखकी उपमा प्रबालसे देते हैं। गतिका संबंध इन्हीं अंगोंसे है अतः इनके ऐसा रहते गतिका मंद होना स्वाभाविक है। अतएव इसकी उपमा भी हाथी और हंसके गमनसे दी गई है। नूपुरध्वनिकी उपमा सारस हंस आदिके शब्दोंके साथ देना प्रसिद्ध है[3]।

इस प्रकार कवियोंमें स्त्रीरूपका वर्णन प्रसिद्ध है। स्त्रीरूपके सम्बंधमें सामुद्रिक लक्षणोंके लिये गरुड़पुराण ६४ अध्याय द्रष्टव्य है।

---

१ अलंकारशेखर १३, ११-१२। २ बृहत्संहिता ७०-१-३। ३ अलङ्कारशेखर १३—१३-१४।

# अनुक्रमणिका

[ जिनके आगे (आ०) छपा हुआ है उनकी चर्चा आगे आनेवाले पृष्ठोंमें भी है और जिनके आगे ( टि० ) छपा हुआ है वे टिप्पणीमें आये हैं । ]